मनुस्मृति, ९ अध्याय, १९४ श्लोक । पिता, माता, पति और भाइसे मिलाहुआ,-विवाहके होमके समयका मिलाहुआ और दूसरी स्त्रीसे विवाह करनेके समय पतिका दियाहुआ 'धन' स्त्रीधन कहाताहै और बन्धुलोगोंका दिया हुआ, वरसे कन्याका मूल्य लियाहुआ तथा विवाहके बाद पतिके कुल और पिताके कुलसे मिलाहुआ धनभी स्त्रीधन कहाजाताहै-याज्ञवल्क्यस्मृति, २ अध्याय, १४७-१४८ श्लोक और बृहद्विष्णुस्मृति, १७ अध्याय; १८ अंक ।

स्वेदज-दंश, मच्छर, यूक, मक्खी, खटमल आदि स्वेदज जन्तु हैं-मनुस्मृति, १ अध्याय, ४५ श्लोक ।

हविष्-मुनियोंके अन्न ( नीवारआदि ) दूध, सोमरस, दुर्गंधआदिसे रहित मांस और विना बनाया हुआ सेन्धा आदि नोंन ये सब स्वाभाविक हवि कहातेहैं मनुस्मृति; ३ अध्याय, २५७ श्लोक ।

हविर्यज्ञ-श्रौतस्मार्त्त अग्नियोंका स्थापन, नित्यका अग्निहोत्र, दर्शपौर्णमासयज्ञ, आग्रयणेष्टिक, चातुर्मास-यज्ञ, निरूढपशुबन्धकर्म अर्थात् पशुयागकर्म और सौत्रामणीयज्ञ ये सातों हविर्यज्ञ अर्थात् चरुपुरोडाशादिसे होनेवाले यज्ञ कहातेहैं—गौतमस्मृति; ८ अध्याय ३ अंक ।

हन्तकार-भोजनके लिये जितना अन्न होम करनेवाला स्नातक द्विज बनाताहै उसके चतुर्थभागको पंडित लोग हन्तकार कहते हैं; एकग्रास अन्न भिक्षा, उसका चौगुना अन्न पुष्कल और ४ पुष्कल अन्न हन्तकार कहाता है-शातातपस्मृति, ५६-५७ श्लोक ।

क्षेत्रज्ञ-जो इस शरीरसे कार्य कराताहै उसे क्षेत्रज्ञ ( परमात्मा ) कहते है—मनुस्मृति, १२ अध्याय १२ श्लोक ।

ज्ञानेन्द्रिय-कान, त्वचा, नेत्र, जीभ और नासिका, ये ५ ज्ञानेन्द्रिय हैं-मनुस्मृति, २ अध्याय, ९०-९१ श्लोक और याज्ञवल्क्यस्मृति, ३ अध्याय, ९१ श्लोक ।

॥ इति सञ्ज्ञाशब्दार्थ ॥




पुस्तक मिलनेका ठिकाना-

खेमराज श्रीकृष्णदास,

"श्रीवेङ्कटेश्वर" स्टीम्-प्रेस-बंबई.

